॥ श्रीः ॥

देवादिदेवमहादेवजी प्रणीत

# योगिनीतन्त्र ।



मुरादाबादनिवासी पण्डित कन्हैयालालमिश्र
कृतभाषानुवादसहित ।

---

मुद्रक एवं प्रकाशकः

खेमराज श्रीकृष्णदास,

अध्यक्ष : श्रीवेंकटेश्वर प्रेस,

खेमराज श्रीकृष्णदास मार्ग, मुंबई - ४०० ००४.

# भूमिका

प्रिय पाठकगण ! आजतक आपने हमारे द्वारा अनुवादित और प्रकाशितग्रंथोंका जैसे गौरवके साथमें आदर कर उनके गुणको ग्रहण किया है. आपकी उस अमोघ कृपाके लिये सच मुचही हम आजन्म ऋणी बने रहेंगे क्योंकि जैसे जैसे आप गुण ग्रहण करते गये उसी क्रमसे हमारे उत्साहकी वृद्धि होती गई । अपने कर्त्तव्यका पालन करते हुए आज हम एक अनूठे और परमोपयोगीग्रंथकी भेंट लेकर आपके समक्ष उपस्थित होते हैं और आशावान् हैं कि आप कृपापीयूषपरिपूरित दृष्टिसे अवलोकन कर अवश्यमेव गुणग्राहकताका परिचय देंगे ।

आजकी नई भेंट 'योगिनीतंत्र' है । इस तंत्रमें भगवतीकी उपासना–उसका मंत्र–पुरश्चरण और अनुष्ठानविधिका सविस्तर वर्णन करके महामायाओंके उन गूढ रहस्योंका उद्घाटन–किया गया है जिनका अन्यत्र प्राप्त होना असंभव है ।

यद्यपि मंत्रशास्त्रके अनेक उत्तमोत्तम ग्रंथ मुद्रित हुए उपलब्ध होते हैं. परन्तु उनकी अनुष्ठानपद्धति ऐसी टेढी है कि उसका साधन करना अतीव कठिन है. किन्तु योगिराज महादेवजीने इस तंत्रको अतिशय सरल तथा सुखसाध्य रीतिसे वर्णन किया कि जिससे मनुष्यमात्र इसके द्वारा लाभ उठा सकते हैं ।

इस योगिनीतंत्रका वर्णन करते करते इसमें प्राचीन तीर्थोंका माहात्म्य और वर्णन एवं मंत्रशास्त्रके अन्यान्य उपकरणोंका विधान कर्मकाण्डकी आवश्यक विधि आदि अटूटविषय सन्निविष्ट कियेगये हैं । मंत्रतंत्र अथवा कर्मकांडसंबंधी जो विषय ऐसे थे की–जिनका प्राप्त होना अन्यान्य ग्रंथोंमें कठिन था. उन सबका इस ग्रंथमें भलीप्रकार संग्रह हुआ है । इसी कारण यह पुस्तक जैसी तंत्रशास्त्रियोंको प्राणाधिक प्रिय है. वैसीही अन्य मंत्रशास्त्रियोंको भी प्रिय है । मंत्रतंत्रके ज्ञाता जैसा इससे लाभ उठा सकते हैं. उतनाही लाभ इससे सामान्य व्यक्ति भी उठा सकेंगे यह तंत्र नरसमुदायमात्रके हृदयका हार है ।

यों तो और बहुतसे ऐसे तंत्रशास्त्र हैं कि जिनके द्वारा प्राणी अपने अभीष्टकी सिद्धिका लाभ कर सकते हैं. परन्तु–उनमें नतो इतने अधिक

विषयोंका ही संग्रह है कि जिससे वे शास्त्र मनुष्यमात्रके उपयोगीकहे जा सकें ! और बहुतसे ऐसे भी हैं, जिनकी विधि अधूरी सापेक्ष अथवा क्लिष्ट है, जब कि उनसे फलसिद्धि भी अधिक विलम्बमें होती है । परन्तु इस ग्रंथके द्वारा साधना करनेवाले व्यक्ति अवश्यही हमारे स्वरमें स्वर मिलाकर मुक्तकंठसे यह कहेंगे कि सरल विधान रहते हुएभी उक्त तंत्रके प्रयोग अचिरादेव पूर्ण सिद्धि प्रदान करनेवाले हैं ।

यह बात आबाल वृद्ध किसीसेभी छिपी नहीं है कि—बंगालमें मंत्रशास्त्रका कैसा प्रचार है उस प्रान्तके मंत्रशास्त्री सिद्धहस्त और बडे बडे विद्वान् होते हैं. वरन यहांतक भी कहेजानेमें अत्युक्तिका भय नहीं है कि यावन्मात्र मंत्र तंत्र यंत्रोंका अधिकार आजकल केवल बंगालनिवासी मंत्रवेत्ताओंकेही वांटेमें रहगया है । उन्हीं महात्माओंसे हमने इस सर्वोपयोगी अनर्घ रत्नस्वरूप तन्त्रोत्तम ‘ योगिनीतंत्र ’ को हस्ताधिगत करके प्रकाशित किया । यह ग्रंथ देवगिरामें होनेसे सार्वजनिक नहीं होसकता था यही विचार कर हमने इसका शुद्ध और सरल विस्तृत हिन्दी भाषानुवाद किया ।

यद्यपि अनुवाद बनाते समय सब ओर दृष्टि रखकर इसको सर्वाङ्ग सुंदर और सरल बनानेकी यथासाध्य पूर्णचेष्टा की गईहै, तथापि यदिनरधर्मानुसार इसमें कहीं किसी प्रकारकी त्रुटि अवशिष्ट रहगई हो, उसकेलिये हम अपने गुणज्ञ पाठकोंसे क्षमा प्रार्थनापूर्वक निवेदन करते हैं कि यदि आप उसकी सूचना देदेंगे, तो आगामी आवृत्तिमें उस दोषको दूर कर दियाजायगा ।

उपसंहारमें निवेदन है कि—इस ग्रंथको छापकर प्रकाशित करने और समूल्य वितरण करनेसे संपूर्ण अधिकार परमोदारवर गुणग्राहक विश्वविख्यात श्रीमान् सेठ खेमराज श्रीकृष्णदासजीको दिये गये हैं, उन्होंने अपनी अमोघ कृपासे इसको निज “ श्रीवेंकटेश्वर ” यंत्रालय बंबई में छापकर विविध प्रकारके दानमानसे हमें उपकृत किया है अतएव हम भी भगवान् श्रीमहादेवजीसे उक्त सेठजीकी आयु, यश और लक्ष्मीकी वृद्धिके लिये प्रार्थना करते हैं ॥

सज्जनोंका अनुगृहीत—

**पं० कन्हैयालाल मिश्र. मोहल्ला दीनदारपुरा, मुरादाबाद.**

# तंत्ररहस्य ।

तंत्रशास्त्रके प्रधान प्रधान तीन भेद हैं आगम यामल और तंत्र· बाराहीतंत्रके मतानुसार—

'सृष्टिश्च प्रलयश्चैव देवतानां तथार्चनम् ।
साधनं चैव सर्वेषां पुरश्चरणमेव च ॥

षट्कर्मसाधनं चैव ध्यानयोगश्चतुर्विधः ।
सप्तभिर्लक्षणैर्युक्तमागमं तद्विदुर्बुधाः ॥"

सृष्टि प्रलय देवताओंकी पूजा सबका साधन पुरश्चरण षट्कर्मसाधन और चार प्रकारका ध्यानयोग जिसमें यह सात प्रकारके लक्षण हों उसको आगम कहाजाता है.

"सर्गश्च प्रतिसर्गश्च मंत्रनिर्णय एव च ।
देवतानां च संस्थानं तीर्थानां चैव वर्णनम् ॥

तथैवाश्रमधर्मश्च विप्रसंस्थानमेव च ।
संस्थानं चैव भूतानां यंत्राणां चैव निर्णयः ॥

उत्पत्तिर्विबुधानां च तरूणां कल्पसंज्ञितम् ।
संस्थानं ज्योतिषां चैव पुराणाख्यानमेव च ॥

कोषस्य कथनं चैव व्रतानां परिभाषणम् ।
शौचाशौचस्य चाख्यानं नरकाणां च वर्णनम् ॥

हरचक्रस्य चाख्यानं स्त्रीपुंसोश्चैव लक्षणम् ।
राजधर्मो दानधर्मो युगधर्मस्तथैव च ॥

व्यवहारः कथ्यते च तथा चाध्यात्मवर्णनम् ।
इत्यादिलक्षणैर्युक्तं तंत्रमित्याभिधीयते ॥"

सृष्टि, लय, मंत्रनिर्णय, देवताओंका संस्थान, तीर्थवर्णन, आश्रम धर्म, विप्रसंस्थान, भूतादिका संस्थान, यंत्रनिर्णय, देवताओंकी उत्पत्ति-वृक्षोत्पत्ति, कल्पवर्णन, ज्योतिषसंस्थान, पुराणाख्यान, कोषकथन, व्रतकथन, शौचाशौचवर्णन, स्त्रीपुरुषके लक्षण, राजधर्म, दानधर्म, युग-धर्म, व्यवहार और आध्यात्मिक विषयका वर्णन इत्यादि लक्षणोंका जिसमें समावेश हो उसको तंत्र कहाजाताहै.

सृष्टिश्च ज्योतिषाख्यानं नित्यकृत्यप्रदीपनम् ।
क्रमसूत्रं वर्णभेदो जातिभेदस्तथैव च ॥
युगधर्मश्च संख्यातो यामलस्याष्टलक्षणम् ।"

सृष्टितत्त्व, ज्योतिषका वर्णन, नित्यकर्म, क्रमसूत्र, वर्णभेद, जातिभेद और युगधर्म यह आठ यामलके लक्षण हैं ।

वाराहीतंत्रके मतानुसार तंत्रके श्लोक सब मिलकर देवलोक ब्रह्मलोक और पातालमें ( ९ ) नौ लाख हैं और इस भारतवर्षमें एक लाख ही हैं, इससे-

"आगमं त्रिविधं प्रोक्तं चतुर्थं चैश्वरं स्मृतम् ॥
कल्पश्चतुर्विधः प्रोक्तो ह्यागमो डामरस्तथा ।
यामलश्च तथा तंत्रं तेषां भेदाः पृथक्पृथक् ॥

आगम तीन प्रकारके हैं, चौथा ऐश्वर है । कल्पके भी चार प्रकार हैं, यथा आगम डामर यामल और तंत्र यह प्रकार भेद देखा जाताहै; महा-विश्वसारतंत्रमें लिखा है-

चतुष्षष्टिश्च तंत्राणि यामलादीनि पार्वति ।
सफलानीह वाराहे विष्णुक्रान्तासु भूमिषु ॥
कल्पभेदेन तंत्राणि कथितानि च यानि च ।
पाखण्डमोहनायैव विफलानीह सुन्दरि ॥

यामलादिको लेकर चौसठ तंत्र विष्णुक्रान्ता भूमिमें फलदायक है कल्पभेदमें जो सब तंत्र कहे गये हैं, वह पाखण्डियोंको मोहनेके लिये हैं उनसे कोई फल नहीं होता।

श्रेष्ठता—महानिर्वाण तंत्रमें महादेवजीने कहा है—

"कलिकल्मषदीनानां द्विजातीनां सुरेश्वरि।
मेध्यामेध्यविचाराणां न शुद्धिः श्रौतकर्मणा॥
न संहिताद्यैः स्मृतिभिरिष्टसिद्धिर्नृणां भवेत्।
सत्यं सत्यं पुनः सत्यं सत्यं सत्यं मयोच्यते॥
विना ह्यागममार्गेण कलौ नास्ति गतिः प्रिये।
श्रुतिस्मृतिपुराणादौ मयैवोक्तं पुरा शिवे।
आगमोक्तविधानेन कलौ देवान्यजेत्सुधीः।"

कलिदोषसे दीन हुए ब्राह्मण क्षत्रियादिकोंको पवित्र अपवित्रका विचार नहीं रहेगा फिर वेदमें कहे हुए कर्म करके वह किस प्रकार सिद्धिको प्राप्त कर सकेंगे? इस अवस्थामें स्मृति संहितादिकोंसे भी मनुष्योंकी इष्टसिद्धि न होगी। हे प्रिये! मैं सत्य सत्य ही कहता हूं कि, कलियुगमें आगम मार्गके अतिरिक्त दूसरी गति नहीं है। हे शिवे! वेद स्मृतिपुराणादिके बीचमें मैं कह चुका हूं कि, कलियुगमें साधक तंत्रोक्तविधान द्वारा देवताओंकी पूजा करेंगे।

कलावागममुल्लङ्घ्य योऽन्यमार्गे प्रवर्त्तते।
न तस्य गतिरस्तीति सत्यं सत्यं न संशयः॥

कलिकालमें जो आगमको लंघन करके अन्यमार्गमें गमन करता है निश्चयही उसकी सद्गति नहीं होती—यह मैं सत्यही सत्य कहता हूं।

निर्वीर्याः श्रौतजातीया विषहीनोरगा इव।
सत्यादौ सफला आसन्कलौ ते मृतका इव॥

पांचालिका यथा भित्तौ सर्वेन्द्रियसमन्विताः ।
अमूरशक्ताः कार्येषु तथान्ये मन्त्रराशयः ॥

अन्यमन्त्रैः कृतं कर्म वन्ध्यास्त्रीसंगमो यथा ।
न तत्र फलसिद्धिः स्याच्छ्रम एव हि केवलम् ॥

कलावन्योदितैर्मार्गैः सिद्धिमिच्छति यो नरः ।
तृषितो जाह्नवीतीरे कूपं खनति दुर्मतिः ॥

कलौ तंत्रोदिता मंत्राः सिद्धास्तूर्णं फलप्रदाः ।
शस्ताः कर्मसु सर्वेषु जपयज्ञक्रियादिषु ॥

विषहीन सर्पके समान इस समय वैदिक मंत्र वीर्यहीन होगये हैं सत्य त्रेता और द्वापर युगमें यह समस्त मंत्र सफल होते थे इस समय मृततुल्य होगये हैं भीतपर लिखी हुई पुत्तलियें जिस प्रकार समस्त इन्द्रियोंसे युक्त होकरभी अपने कार्यको साधन करनेमें असमर्थ रहती हैं कलियुगमें अन्यान्य सब मंत्रभी प्राय: वैसेही है वंध्या स्त्रीके संगसे जिस प्रकार कोई फल नहीं होता वैसेही और मंत्रके द्वारा कार्य करनेसे फलसिद्धि नहीं होती केवल श्रमही होता है । कलिकालमें अन्यशास्त्रोक्तविधिद्वारा जो मनुष्य सिद्धि प्राप्त करनेकी इच्छा करता है वह निर्बोध प्यासा होकर गंगाजीके किनारे कुआ खोदताहै तंत्रमें कहे हुए मंत्र कलियुगमें शीघ्र फल देनेवाले हैं जपयज्ञादि समस्त कर्ममें तंत्रोक्त मंत्रही श्रेष्ठ हैं ।

इसही कारणसे रघुनंदनादि स्मार्त्तगणोंने तंत्रग्रंथोंको प्रामाणिक माना है ।

गुप्तशास्त्र—हिन्दू और बौद्ध इन दोनों जातियोंमें तंत्रको माना है यथार्थ दीक्षित और अभिषिक्तके सिवाय और किसीको शास्त्रका प्रकाशित करना उचित नहीं है कुलार्णवतंत्रमें लिखा हुआ है कि धन दे. स्त्री

दे और अपने प्राणतक देदे परन्तु इस गुप्त शास्त्रको कभी किसी दूसरे ( अनधिकारी ) के सामने प्रकाशित न करे । +

आगमतत्त्वविलासमें निम्नोक्त नाम लिखे हैं—यथा-१ स्वतंत्रतंत्र २ फेत्कारिणीतंत्र ३ उत्तरतंत्र ४ नीलतंत्र ५ वीरतंत्र ६ कुमारीतंत्र ७ कालीतंत्र ८ नारायणीतंत्र ९ तारिणीतंत्र १० बालातंत्र ११ समयाचार तंत्र १२ भैरवतंत्र १३ भैरवीतंत्र १४ त्रिपुरातंत्र १५ वामकेश्वर तंत्र १६ कुक्कुटेश्वरतंत्र १७ मातृकातंत्र १८ सनत्कुमारतंत्र १९ विशुद्धेश्वरतंत्र २० संमोहनतंत्र २१ गौतमीयतंत्र २२ बृहद्गौतमीयतंत्र २३ भूतभैरवतंत्र २४ चामुण्डातंत्र २५ पिंगलातंत्र २६ वाराहीतंत्र २७ मुण्डमालातंत्र २८ योगिनीतंत्र २९ मालीनीविजयतंत्र ३० स्वच्छन्दभैरव तंत्र ३१ महातंत्र ३२ शक्तितंत्र ३३ चिन्तामणितंत्र ३४ उन्मत्तभैरवतंत्र ३५ त्रैलोक्यसारतंत्र ३६ विश्वसारतंत्र ३७ तंत्रामृत ३८ महाफेत्कारिणी तंत्र ३९ बारवीयतंत्र ४० तोडलतंत्र ४१ मालिनीतंत्र ४२ ललितातंत्र ४३ त्रिशक्तितंत्र ४४ राजराजेश्वरीतंत्र ४५ महामाहेश्वरीत्तरतंत्र ४६ गवाक्षतंत्र ४७ गांधर्वतंत्र ४८ त्रैलोक्यमोहनतंत्र ४९ हंसपारमेश्वरतंत्र ५० हंसमाहेश्वरतंत्र ५१ कामधेनुतंत्र ५२ वर्णविलास ५३ मायातंत्र ५४ मंत्रराज ५५ कुब्जिकातंत्र ५६ विज्ञानलतिका ५७ लिंगागम ५८ कालोत्तर ५९ ब्रह्मयामल ६० आदियामल ६१ रुद्रयामल ६२ बृहद्यामल ६३ सिद्धयामल ६४ कल्पसूत्र इन ग्रन्थोंके अतिरिक्त तंत्रके और भी ग्रंथ पायेजातेहैं । यथा १ मत्स्यसूक्त २ कुलसूक्त ३ कामराज ४ शिवागम ५ उड्डीश ६ कुलोड्डीश ७ वीरभद्रोड्डीश ८ भूतडामर ९ डामर १० यक्षडामर ११ कुलसर्वस्व १२ कालिकाकुलसर्वस्व १३ कुलचूडामणि १४ दिव्य १५ कुलसार १६ कुलार्णव १७ कुलामृत १८ कुलावली १९ कालीकुलार्णव २० कुलप्रकाश २१ वासिष्ठ २२ सिद्धसारस्वत २३ योगिनीहृदय २४ करलीहृदय २५ मातृकार्णव २६ योगिनीजालकुरक २७ लक्ष्मीकुलार्णव २८ तारार्णव २९ चन्द्रपीठ ३० मेरुतंत्र ३१ चतुःशती ३२

+ कुलाचारपूजामें इसका प्रमाण देखना चाहिये ।

तत्त्वबोध ३३ महोग्र ३४ स्वच्छन्दसारसंग्रह ३५ ताराप्रदीप ३६ संकेत चंद्रोदय ३८ षट्त्रिंशत्तत्त्वक ३८ लक्ष्यनिर्णय ३९ त्रिपुरार्णव ४० विष्णुधर्मोत्तर ४१ मंत्रर्पण ४२ वैष्णवामृत ४३ मानसोल्लास ४४ पूजाप्रदीप ४५ भक्ति मंजरी ४६ भुवनेश्वरी ४७ पारिजात ४८ प्रयोगसार ४९ कामरत्न ५० क्रियासार ५१ आगमदीपिका ५२ भावचूडामणि ५३ तंत्रचूडामणि ५४ बृहत् श्रीक्रम ५५ श्रीक्रम सिद्धान्तशेखर ५७ गणेशविमर्शिनी ५८ मंत्रमुक्तावली ५९ तत्वकौमुदी ६० तंत्रकौमुदी ६१ मंत्रतंत्रप्रकाश ६२ रामार्चनचंद्रिका ६३ शारदातिलक ६४ ज्ञानार्णव ६५ सारसमुच्चय ६६ कल्पद्रुम ६७ ज्ञानमाला ६८ पुरश्चरणचंद्रिका ६९ आगमोत्तर ७० तत्त्वसार ७१ सारसंग्रह ७२ देवप्रकाशिनी ७३ तंत्रार्णव ७४ क्रमदीपिका ७५ ताराहस्य ७६ श्यामारहस्य ७७ तंत्ररत्न ७८ तंत्रप्रदीप ७९ ताराविलास ८० विश्वमातृका ८१ प्रपंचसार ८२ तंत्रसार ८३ रत्नावलीइनके अतिरिक्त महासिद्धिसारस्वतमें सिद्धीश्वर नित्यतंत्र देव्यागम निबंधतंत्र राधातंत्र कामाख्यातंत्र महाकालतंत्र यंत्रचिन्तामणि कालीविलास और महाचीनतंत्रका वर्णन भी पायाजाता है ।

उपरोक्ततन्त्रोंके सिवाय तन्त्रके ग्रंथ कुछ और भी पायेजाते हैं यथा--आचारसार प्रकार--आचारसारतन्त्र--आगमचंद्रिका-आगमसार--अन्नदाकल्प--ब्रह्मज्ञानमहातंत्र--ब्रह्मज्ञानतंत्र--ब्रह्माण्डतंत्र--चिंतामणितंत्र--दक्षिणाकल्प--गौरीकांचलिकातंत्र--गायत्रीतंत्रः-ब्राह्मणोल्लास-- गृहयामकतंत्र--ईशानसंहिता--जपरहस्य--ज्ञानानंदतरंगिणी ज्ञानतंत्र कैवल्यतंत्र--ज्ञानसंकलिनीतंत्र--कौलीकार्चनदीपिकाक्रमचंद्रिका--कुमारीकवचोल्लास-लिंगार्चनतंत्र-निर्वाणतंत्र--महानिर्वाणतंत्र--बृहन्निर्वाणतंत्र--वरदातंत्र--मातृकाभेदतंत्र-- निगमकल्पद्रुम- निगमतत्त्वसार--निरुत्तरतंत्र पीठमालातंत्र -पुरश्चरणविवेक-,पुरश्चरणरसोल्लास--शक्तिसंगमतंत्र सरस्वतीतंत्र--शिवसंहिता--श्रीतत्त्वबोधिनी-स्वरोदय श्यामाकल्पलता--श्यामार्चनचंद्रिका -- श्यामाप्रदीप - ताराप्रदीप--शाक्तानंदतरंगिणी -- तत्त्वानंदतरंगिणी -- त्रिपुरासारमुच्चय – वर्णभैरव--वर्णोद्धारतंत्र--बीजचिंतामणितंत्र--योगिनीहृदय--दीपिका यामल इत्यादि।

## वाराही तंत्रमें तंत्रोंके नाम और ग्रंथ संख्या भी लिखी है. यथा—

| तंत्रका नाम. | श्लोकोंकी संख्या. | तंत्रका नाम. | श्लोकोंकी संख्या. |
|---|---|---|---|
| मुक्तक ... ... | ६०५० | दक्षिणामूर्ति ... | ५५५० |
| शारदा ... ... | १६०२५ | कालिका ... | ११०१३ |
| प्रपंच (१) ... | १२३०० | कामेश्वरीतंत्र ... | ३००० |
| प्रपंच (२) ... | ८०२५० | तंत्रराज ... | ९०१० |
| प्रपंच (३) ... | ५३१० | हरगौरीतंत्र (१) ... | २२०२० |
| कपिल... ... | ६०८० | हरगौरीतंत्र (२) ... | १२००० |
| योग ... ... | १३३११ | तंत्रनिर्णय ... | २८ |
| कल्प ... ... | ५०९० | कुब्जिकातंत्र (१) ... | १०००७ |
| कपिल ... ... | २८०१२० | कुब्जिकातंत्र (२) ... | ६००० |
| अमृतशुद्धि ... | ५००५ | कुब्जिकातंत्र (३) ... | ३००० |
| वीरागम ... | ६६०६ | कात्यायनीतंत्र ... | २४२०० |
| सिद्धसंवरण ... | ५००६ | प्रत्यंगिरातंत्र ... | ८८०० |
| योगडामर ... | २३५३३ | महालक्ष्मीतंत्र ... | ५५०५ |
| शिवडामर ... | ११००७ | देवीतंत्र... ... | १२००० |
| दुर्गाडामर ... | ११५०३ | त्रिपुरार्णव ... | ८८०६ |
| सारस्वत ... | ९९०५ | सरस्वतीतंत्र ... | २२०५ |
| ब्रह्मडामर ... | ७१०८२ | आद्यातंत्र ... | २२९१५ |
| गंधर्वडामर ... | ६००६० | योगिनीतंत्र(१) ... | २२५२२ |
| आदियामल ... | ३५२०० | योगिनीतंत्र(२) .. | ६३०३ |
| ब्रह्मयामल ... | २२१०० | वाराहीतंत्र ... | ६३०३ |
| विष्णुयामल ... | २४०२० | गवाक्षतंत्र... ... | ६५२५ |
| रुद्रयामल ... | ६४६५ | नारायण... ... | ५०२०३ |
| गणेशयामल ... | १०३२३ | मृडानीतंत्र(१) ... | ४४८० |
| आदित्ययामल ... | १२००० | मृडानीतंत्र(२) ... | ३००० |
| नीलपताका ... | ५००० | मृडानीतंत्र(३) ... | ३३० |
| योगार्णव ... | ८३०१ | वामकेश्वरतंत्र ... | २५ |
| मायातंत्र ... | ११००० | मृत्युञ्जयतंत्र ... | १३२२० |

वारहीतंत्रमें लिखा हुआ है कि इनके अतिरिक्त बौद्ध और कपिलोक्त उपतंत्र भी अनेक हैं । जैमिनि—वसिष्ठ—कपिल—नारद—गर्ग—पुलस्त्य—भार्गव—सिद्धि-याज्ञवल्क्य--भृगु--शुक्र--बृहस्पति इत्यादि मुनियोंने भी बहुतसे उपतंत्र बनाये हैं, उनकी गिनती नहीं की जा सकती ।

हिन्दु लोगोंके तंत्र जिसप्रकार श्रीमहादेवजीके बनाये हुए हैं वैसेही बौद्धलोगोंके तंत्रोंको वज्रसत्वशुद्धने बनाया है यह तंत्रभी संस्कृत भाषामें बने हैं इनकी संख्या बहुत है। प्रधान प्रधान बौद्ध तंत्रोंके नाम यहां लिखे जाते हैं--यथा -१ प्रमोद महायुग २ परमार्थसेवा ३ पिंडीक्रम ४ सम्पुटोद्भव ५ हे वज्र ६ बुद्धकपाल ७ सम्बर तंत्र वा संवरोदय ८ वाराही तंत्र वा वाराहीकल्प ९ योगम्बर १० डाकिनीजाल ११ शुक्लयमारि १२ कृष्ण-यमारि १३ पीतयमारि १४ रक्तयमारि व १५ श्यामयमारि १६ क्रिया-संग्रह १७ क्रियाकंद १८ क्रियासागर १९ क्रियाकल्पद्रुम २० क्रियार्णव २१ अभिधानोत्तर २२ क्रियासमुच्चय २३ साधनमाला २४ साधनसमु-च्चय २५ साधनसंग्रह २६ साधनरत्न २७ साधनपरीक्षा २८ साधन-कल्पलता २९ तत्त्वज्ञानसिद्धि ३० ज्ञानसिद्धि ३१ गुह्यसिद्धि ३२ उद्यान ३३ नागार्जुन ३४ योगपीठ ३५ पीठावतार ३६ कालवीरतन्त्र वा चण्ड-रोषण ३७ वज्रवीर ३८ वज्रसत्व ३९ मरीचि ४० तारा ४१ वज्रधातु ४२ विमलप्रभा ४३ मणिककर्णिका ४४ त्रैलोक्यविजय ४५ सम्पुट ४६ मर्मकालिका ४७ कुरुकुल ४८ भूतडामर ४९ कालचक्र ५० योगिनी ५१ योगिनीसंचार ५२ योगिनीजाल ५३ योगाम्बरपीठ ५४ उड्डामर ५५ वसुं-धरासाधन ५६ नैरात्म ५७ डाकार्णव ५८ क्रियासार ५९ यमान्तक ६० मंजुश्री ६१ तन्त्रसमुच्चय ६२ क्रियावसंत ६३ हयग्रीव ६४ संकीर्ण ६५ नामसंगीति ६६ अमृतकर्णिकानामसंगीति ६७ गूढोत्पादनामसंगीति ६८ मायाजाल ६९ ज्ञानोदय ७० वसन्ततिलक ७१ निष्पन्नयोगाम्बर

कालतन्त्र--इनके अतिरिक्त हमारे तांत्रिक कवचोंके समान नेपाली बौद्धोंकी भी असंख्य धारणी संग्रह हैं। बौद्धलोगोंके बहुतसे तन्त्र चीनी और तिब्बती भाषामें अनुवादित हो चुके हैं तिब्बतमें तन्त्रको ऋग् युद् कहते हैं। इस ऋगूयुद्के ८७ भागहैं--इनमें विशेषकरके बौद्धलोगोंके गुप्त क्रिया-कांड, उपदेश स्तोत्र कवच मन्त्र और पूजाविधिका वर्णन है। शिवोक्त तंत्रभी तीन प्रकारके हैं शाक्त शैव और वैष्णव तांत्रिकगण अपनी संप्रदायके तंत्रोंको माना करते और उसकेही अनुसार क्रिया करते हैं।

समयके परिवर्तनके साथ साथ ऐसा जमाना आया कि आगम या तंत्रके ग्रंथ लोपसे होगये, जिन महाशयोंके पास दो चार पोथियां रहीं वे उनको हवाभी नहीं लगने देते थे इस कारण यह ग्रंथलोप होताचला दश बारह वर्षका समय हुआ कि हमारे पूज्यपाद बडे भ्राता बलदेवप्रसादजी मिश्र महोदयने तंत्रशास्त्रके अनेक ग्रंथ प्राप्त करके स्वयं भी छपाये और अन्य अन्य प्रकाशकोंसे भी प्रकाशित कराये। तब और भी कई एक महाशयोंने तंत्रशास्त्रके उद्धार करनेका विचार किया परन्तु बहुतसे धूर्तोंने इधर उधरका कूडा कर्कट एकत्र करके जालीतंत्र भी प्रकाशित किये। यही कारण है- जो आज दिन अनेक जालीतंत्र प्रचलित दिखाई देते हैं, ग्राहकगणको उचित है कि देखभालकर तंत्रकी पुस्तकोंको मोल लियाकरें।

प्रस्तुत योगिनीतंत्र तंत्रशास्त्रका विख्यात और माननीय ग्रंथ है। इसमें षट्कर्मके अतिरिक्त उन समस्त पीठस्थानोंका विस्तृत वर्णन है जहांपर तंत्रोंका साधन करनेसे शीघ्रही प्रयोगकी सिद्धि होती है और साधक अपनी मनोकामनाको प्राप्त होजाता है। आजतक योगिनीतंत्रका, भाषामें अनुवाद नहीं था -केवल मूलमात्रही विकताथा परन्तु तांत्रिकजनोंके उपकारार्थ "श्रीवेंकटेश्वर" प्रेस बंबईके स्वामी श्रीमान् सेठ खेमराज श्रीकृष्णदासजीने इसको भाषाटीकासहित छापा और मूल्य भी केवल सात रुपये नियत किया है, अतएव उक्त श्रीमान्‌को वारंवार धन्यवाद है कि वह लोकोपकारके लिये ऐसे ऐसे कार्य किया करते हैं।

पं० कन्हैयालाल मिश्र.

श्रीः ।

# योगिनीतंत्रकी अनुक्रमणिका ।



योगिनीतन्त्रके पूर्वखण्डकी अनुक्रमणिका समाप्त।

## योगिनीतंत्रके उत्तर खंडकी अनुक्रमणिका।

योगिनीतंत्रके उत्तर खंडकी अनुक्रमणिका समाप्त।

॥ श्रीः ॥

# योगिनीतन्त्रम् ।

## भाषाटीकासमेतम् ।



### मङ्गलाचरणम् ।

श्रीमन्नीलघनद्युतिः शुभकरी चन्द्रार्धचूणामणि-
र्भक्तार्तिप्रशमैकवृत्तिरनिशं विज्ञानसम्पत्करी ।
शम्भोर्वक्षसि संस्थिता सुरधुनीकालिन्दिनीसङ्गमा-
ल्लोके कौतुकमादधात्यतितरां पायान्मृडानी हि नः॥१॥
यद्योगिनीतन्त्रमिदं कन्हैयालालेन मिश्रान्वयसम्भवेन ।
अनूदितं स्वार्यवचोभिरप्यैस्तदस्तु प्रीत्यै प्रथमाम्बिका-
याः ॥ २ ॥

ॐ कैलासशिखरारूढं शङ्कर परमेश्वरम् ।
पप्रच्छ गिरिजाकान्तं पार्वती वृषभध्वजम् ॥ १ ॥

मनोहर कैलास—शिखरमें वृषभध्वज परमेश्वर शंकर विराजमान हैं; उसीसमय भगवती पार्वतीने अपने पति महादेवजीसे पूछा ॥ १ ॥

श्रीदेव्युवाच ।

भगवन्सर्वधर्मज्ञ सर्वज्ञानमय प्रभो ।
सूचितं योगिनीतन्त्रं तन्मे वद जगद्गुरो ॥ २ ॥
माहात्म्यं कीर्त्तितं तस्य पुरा श्रीशैलमन्दरे ।
वाराणस्यां कामरूपे नेपाले मन्दराचले ॥ ३ ॥

श्री पार्वती बोलीं—हे भगवन् ! हे सर्वधर्मज्ञ ! हे सर्वज्ञानमय ! हे प्रभो ! आपने पहिले श्रीशैल, मन्दर, वाराणसी. ( काशी ) कामरूप.

नेपाल और मन्दर पर्वतमें जिसका माहात्म्य कीर्त्तन करके सूचना मात्र की थी, वह "योगिनीतंत्र" मुझसे कहिये । हे जगद्गुरो ! उसके सुननेकी मेरी इच्छा बलवती हुई है ॥ २ ॥ ३ ॥

ईश्वर उवाच ।

शृणु देवि प्रवक्ष्यामि योगिनीतन्त्रमुत्तमम् ।
पावनं परमं धन्यं मोक्षैकफलदायकम् ॥ ४ ॥

ईश्वर बोले-हे देवि ! मोक्षफलदायक परमधन्य परमपवित्र और परमोत्तम योगिनीतंत्रको मैं तुमसे कहता हूँ, सुनो ॥ ४ ॥

गोपितव्यं प्रयत्नेन मम त्वं प्राणवल्लभे ।
यथान्यो लभते नैव तथा कुरु प्रियंवदे ॥ ५ ॥

हे प्रियंवदे ! हे प्राणवल्लभे ! परमयत्नपूर्वक मुझे और तुम्हें इस तंत्रको गुप्त रखना चाहिये तथा ऐसा यत्न करना चाहिये कि, जिससे इसको कोई दूसरा ( अनधिकारी ) प्राप्त न करसके ॥ ५ ॥

एतत्तन्त्रं वरारोहे सुरासुरसुदुर्लभम् ।
कांक्षन्ति देवताःसर्व्वाः श्रोतुं तन्त्रमनुत्तमम् ॥ ६ ॥
यक्षाद्याः परमेशानि न तेभ्यः कथितं मया ।
कथयामि तव स्नेहाद्बद्धोऽहं परमं त्वया ॥ ७ ॥

हे वरारोहे ! सुरासुर दुर्लभ इस सर्वोत्तम तंत्रके सुननेकी सभी देवता और यक्षादिक इच्छा करते हैं, परन्तु हे परमेशानि ! मैंने इसको उनसे भी नहीं कहा, मैं तुम्हारे परम स्नेहपाशमें बँधा हूँ, इस कारण तुमसे कहता हूं ॥ ६ ॥ ७ ॥

विद्युत्कान्तिसमानाभदन्तपंक्तिबलाकिनीम् ।
नमामि तां विश्वमातां कालमेघसमद्युतिम् ॥
मुण्डमालावलीरम्यां मुक्तकेशीं दिगम्बराम् ॥ ८ ॥

जो विश्वमाता और कालमेघके समान कान्तियुक्त हैं, उन काली देवीको नमस्कार करता हूं, बकपंक्तिके तुल्य बिजलीकी कान्तिके समान दन्तपंक्ति जिनके मुखमण्डलमें शोभायमान हैं। जो मुण्डमालासे शोभायमान हैं जो दिगम्बरा ( नग्न ) खुले केशवाली हैं ॥ ८ ॥

**ललज्जिह्वां घोररावामारक्तान्तत्रिलोचनाम्।**
**कोटिकोटिकलानाथविलसन्मुखमण्डलाम् ॥ ९ ॥**

और चलायमान जिनकी जीभ लहलहाती है-जिनके तीनों नेत्र रक्तवर्ण हैं और जिनका घोर ( विकराल ) शब्द है, जिनके मुखमण्डलसे अनन्त चन्द्रमा निकलते हैं ॥ ९ ॥

**अमाकलासमुल्लासोज्ज्वलत्कोटीरमण्डलाम्।**
**शवद्वयाभूषकर्णां नानामणिविभूषिताम् ॥ १० ॥**

जिनके शिरमें उज्वल किरीट मण्डल अमावसकी कलाके समान उल्लसित होकर शोभाविस्तार करता है, दोनो कानोंमें दो शव विभूषित होरहे हैं, जिनके सब अंग अनेक प्रकारकी मणियोंसे विभूषित हैं ॥ १० ॥

**सूर्यकान्तेन्दुकान्तौघप्रोल्लसत्कर्णभूषणाम्।**
**मृतहस्तसहस्रैस्तु कृतकाञ्चीं हसन्मुखीम् ॥ ११ ॥**

सूर्यकान्त और चन्द्रकान्त मणिसमूहसे जिनका सुन्दर कर्णभूषण अलंकृत है, जिनकी कमर मृतकोंके सहस्रों हाथोंकी बनी कोंधनीसे वेष्टित है, जिनके मुखमण्डलमें अट्टहास्य शोभा पाता है ॥ ११ ॥

**सृक्कद्वयगलद्रक्तधाराविस्फारिताननाम्।**
**खड्गमुण्डवराभीतिसंशोभितचतुर्भुजाम् ॥ १२ ॥**

जिनके दोनों होठोंसे शोणितकी धारा निकलनेके कारण मुखमण्डल शोभित होरहा है, जिनकी चारों भुजा खड्ग, मुण्ड, वर और अभयदानसे शोभायमान है ॥ १२ ॥

**दन्तुरां परमां नित्यां रक्तमण्डितविग्रहाम् ।**
**शिवप्रेतसमारूढां महाकालोपरि स्थिताम् ॥ १३ ॥**

जिनका देह शोणितकी छटासे मंडित है, दंतपंक्ति उच्च और विकट हैं, उन परमा और नित्या सनातनी देवीको नमस्कार करताहूं जो शिवप्रेतपर चढीं और महाकालके ऊपर स्थित हैं ॥ १३ ॥

**वामपादं शवहृदि दक्षिणे लोकलाञ्छिताम् ॥**
**कोटिसूर्यप्रतीकाशां समस्तभुवनोज्ज्वलाम् ॥ १४ ॥**

जिनका वाम चरण शवके हृदयपर स्थित है और जिनके दहिने पैरसे समस्त लोक अलंकृत है ( उन शिवरूपिणी देवीको नमस्कार है ) जिनका करोडसूर्यतुल्य प्रकाश है और जो समस्त भुवनको समुज्ज्वल कर रही हैं ॥ १४ ॥

**विद्युत्पुंजसमानाभज्वलज्जटाविराजिताम् ।**
**रजताद्रिनिभां देवीं स्फटिकाचलविग्रहाम् ॥ १५ ॥**

विद्युत्पुंजके समान उज्ज्वल, जटाजालसे विराजित, रजतगिरिके समान शोभायमान और स्फटिकाचलके तुल्य शुक्लवर्ण शरीरको धारण करती हुई ॥ १५ ॥

**दिगम्बरां महाघोरां चन्द्रार्कपरिमण्डिताम् ।**
**नानालङ्कारभूषाढ्यां भास्वत्स्वर्णतनूरुहाम् ॥ १६ ॥**

जो दिगम्बर महाघोरदर्शन, चन्द्रसूर्यसे भूषित, अनेक प्रकारके आभूषणोंसे शोभित भास्वर ( शुद्ध ) सुवर्णसदृश रोमराजिसे विराजित ॥१६॥

**योगनिद्राधरां सुभ्रूं स्मेराननसरोरुहाम् ।**
**विपरीतरतासक्तां महाकालेन सन्ततम् ॥ १७ ॥**
**अशेषब्रह्माण्डभाण्डप्रकाशितमहाबलाम् ।**
**शिवाभिर्घोररावाभिर्वेष्टितां प्रलयोदिताम् ॥ १८ ॥**

जिन योगनिद्रानिरत महादेवका हँसता हुआ मुखकमल समस्त ब्रह्माण्डको प्रकाशित करता है, महाकाल शंकरके विपरीत रतमें जो आसक्त हैं, जो घोर शब्दवाली गीदडियोंसे घिरीं हैं, जो प्रलयकालके समान भयानक मूर्त्ति धारण करनेवालीं हैं ॥ १७ ॥ १८ ॥

कोटिकोटिशरच्चन्द्रन्यक्कतोन्नखमण्डलाम् ।
सुधापूर्णशिरोहस्तयोगिनीभिर्विराजिताम् ॥ १९ ॥
आरक्तमुखभीमाभिर्मदमत्ताभिरन्विताम् ।
घोररूपैर्महानादैश्चण्डतापैश्च भैरवैः ॥ २० ॥
गृहीतशवकङ्कालजयशब्दपरायणैः ।
नृत्यद्भिर्वादनपरैरनिशञ्च दिगम्बरैः ॥ २१ ॥
श्मशानालयमध्यस्थां ब्रह्माद्युपनिषेविताम् ॥ २२ ॥

जो अपने नखमण्डलकी प्रभासे अनन्त शरदृतुके चन्द्रमाकी शोभाका तिरस्कार करती हैं, जिनके मस्तकमण्डल और हाथोंमें सुधा विराजमान है जो रक्तमुखवाली मदमत्त योगिनीगणोंमें विराजित हैं एवं महानाद घोररूप, प्रचण्डप्रताप, दिगम्बरवेष सदा नृत्यवाद्यमें निरत शवकंकाल ग्राही (मृतकका खांखड लिये) और जयशब्दपरायण भैरवगणोंसे वेष्टित श्मशानालयके मध्यस्थित और ब्रह्मादि देवताओंसे सेवित हैं (उन महाकाली देवीको मैं नमस्कार करता हूं) ॥ १९ ॥ २० ॥ २१ ॥ २२ ॥

अधुना शृणु दवेशि तन्त्रराजं सुदुर्लभम् ।
कथयामि तव स्नेहान्न प्रकाश्यं कथञ्चन ।
अतीव स्नेहसंबद्धभक्त्या दासोऽस्मि ते प्रिये ॥२३॥

हे देवेश्वरी ! अब दुर्लभ तन्त्रराज "योगिनीतंत्र" सुनो ! हे प्रिये ! तुम्हारी अतिशय भक्ति और स्नेहके कारण मैं तुम्हारा दास हूं, अतएव

तुम्हारे प्रति प्रीतिके यह तंत्र तुमसे वर्णन करता हूं किन्तु कभी इसको प्रकाश न करना ॥ २३ ॥

गुरुमूलमिदं शास्त्रं गुरुमूलमिदं जगत् ।
गुरुरेव परं ब्रह्म गुरुरेव शिवः स्वयम् ।
गुरुर्यस्य वशीभूतो देवास्तं प्रणमन्ति च ॥ २४ ॥

हे देवि ! यह शास्त्र और जगत् गुरुमूलक है गुरु ही परब्रह्म और गुरु ही साक्षात् शिवस्वरूप हैं, गुरु जिसके वशीभूत होते हैं, देवता उसको प्रणाम करते हैं ॥ २४ ॥

कुष्ठव्याधिगलत्पादप्रक्षालनजलं यदि ।
पिबेदमृतभावेन यः स देवीपुरं व्रजेत् ॥ २५ ॥

महाव्याधियुक्त होनेपर भी यदि उन गुरुका चरणामृत पिये, तो वह मनुष्य देवपुरीमें जाता है ॥ २५ ॥

सुरां यद्यप्यसंस्कारां गुर्वनुज्ञाबलात्पिबेत् ।
प्रायश्चित्तं न तत्रास्ति वेदेऽपि स्थित एष हि ॥ २६ ॥

गुरुकी आज्ञाविधिके वशवर्त्ती होकर असंस्कृत सुरापान करनेपर भी उसमें प्रायश्चित्त नहीं है और उसमें वेदविधिकी अमर्यादाभी नहीं होगी ॥ २६ ॥

अपि तन्त्रविरुद्धं वा गुरुणा कथ्यते यदि ।
स्वमतं सदृशं वेदैर्म्महारुद्रवचो यथा ॥
सर्व्वं गुर्वाज्ञया कार्यं तत्त्वस्यागमनं विना ॥ २७ ॥

गुरु अपना मत जो प्रकाश करैं, तंत्रविरुद्ध होनेपरभी उसको वेदतुल्य और महारुद्रदेवके वचनके समान जाने, तत्त्वागमके विना भी गुरुकी आज्ञा सब कार्योंमें ही लेनी चाहिये ॥ २७ ॥

अद्वैतं देवतैश्वर्य्यं न द्वैतं गुरुणा सह ।
नाद्वैतं प्लवते कार्यं न समोऽस्तीह भूतले ॥ २८ ॥

देवताओंका ऐश्वर्य अद्वैत है, गुरुके संग उसका अद्वैतभाव ( अनुपमेयत्व ) नहीं है अद्वैत गुरुको और गुरुके कार्यको अतिक्रम नहीं करसकता इस भूतलमें गुरुके समान कोई नहीं है ॥ २८ ॥

गुरुर्गतिर्गुरुर्देवो गुरुर्देवी तथा प्रिये ।
स्वर्गलोके मर्त्यलोके नागलोके च वर्तते ॥ २९ ॥

हे प्रिये ! स्वर्गलोक, मर्त्यलोक और नागलोकमें गुरु ही गति, गुरु ही देव और गुरु ही देवी हैं ॥ २९ ॥

अल्पज्ञोऽनल्पविज्ञो वा गुरुरेव सदा गतिः ।
गुरुवद्गुरुपुत्रेषु गुरुवत्तत्सुतादिषु ॥ ३० ॥

गुरु अल्पज्ञानसम्पन्न हों वा बहुज्ञानसम्पन्न हों, परन्तु गुरु ही सदा गति हैं. हे प्रिये ! समस्त गुरुपुत्र और गुरुपुत्रके पुत्रसे भी गुरुके समान व्यवहार करे ॥ ३० ॥

गुरुपत्नी महेशानि गुरुरेव न संशयः ।
गुरोरुच्छिष्टवद्देवि तत्सुतोच्छिष्टमेव च ।
भोजनीयं न संदेहोऽस्त्यन्यथा चेदधोगतिः ॥ ३१ ॥

गुरुपत्नी भी गुरु है, इसमें कुछ सन्देह नहीं. हे महेशानि ! गुरुके उच्छिष्टके समान गुरुपुत्रकी उच्छिष्ट भी भोजन करनी चाहिये, इसमें संशय न करे, इसमें विकार उत्पन्न होनेपर अधोगति होती है ॥ ३१ ॥

गुरूच्छिष्टं महादेवि ब्रह्मादीनां सुदुर्लभम् ।
गुरूच्छिष्टं तथा प्रोक्तं महापूतं परात्परम् ॥ ३२ ॥

हे महादेवी ! गुरुका उच्छिष्ट ब्रह्मादिकोंको भी दुर्लभ है, गुरुका उच्छिष्ट महापवित्र और परात्पर ( अति दुर्लभ ) वस्तु है ॥ ३२ ॥

गुरुणा गुरुपत्न्या वा गुरुपुत्रेण वा प्रिये ।
भुक्त्वान्नं मुष्टिमात्रं वा योवसेद्वर्षविंशतिम् ।
चिरंजीवी जरारोगविमुक्तोऽथ शिवो भवेत् ॥ ३३ ॥

गुर्व्वन्तिके यदि वसेत्पञ्चाशद्वर्षमुत्तमे ।
भैरवाचारसम्पन्नस्तत्पादपरिचारकः ॥ ३४ ॥
इह भुक्त्वा वरान्भोगानन्ते देविगणे भवेत् ।
रूपयौवनसम्पन्नै रुद्रकन्यागणैः सह ।
असौ वीरो विहरति यावच्चन्द्रार्कतारकम् ॥ ३५ ॥

हे प्रिये ! गुरु गुरुपत्नी वा गुरुपुत्रका दिया मुष्टिमात्र भुक्तावशिष्ट अर्थात् भोजन बचा हुआ अन्न भी जो मनुष्य वीस वर्ष भोजन करता है, वह जरा और रोगसे छूटकर चिरजीवी होता है और अन्तकालमें शिव हो जाता है ॥ ३३ ॥ हे सत्तमे ! जो मनुष्य भैरवाचारसम्पन्न और गुरुके चरणकमलोंका सेवक होकर गुरुके निकट पचास वर्ष वास करता है, वह इस लोकमें उत्तम भोग भोगकर अन्तको देवताओंमें गिना जाता है वह वीर जबतक चन्द्र सूर्य और तारे विद्यमान रहते हैं, तबतक रूपयौवन-रुद्रकन्याओंके संग विहार करता है ॥ ३४ ॥ ३५ ॥

प्रातरुत्थाय यो मर्त्यो गुरवे प्रणतिश्चरेत् ।
तत्सुतं तनयां वापि प्रणमेद्विधिपूर्वकम् ॥
स सिध्यति वरारोहे नात्र कार्या विचारणा ॥३६॥

हे वरारोहे ! जो मनुष्य प्रातः कालमें उठकर गुरुको गुरुके पुत्रको वा गुरुकी कन्याको विधिपूर्वक प्रणाम करता है वह अवश्य सिद्ध होता है, इसमें सन्देह नहीं ॥ ३६ ॥

यत्राशायां गुरोः स्थानं नित्यं प्रातश्च तन्मुखः ।
गुरुं तद्दयितां पुत्रान्पुत्रीरुद्दिश्य मानवः ।
प्रणमेद्भक्तिसंयुक्तः स सिद्धो नात्र संशयः ॥३७॥

जिस ओर गुरुका स्थान है, प्रतिदिन प्रातकालमें उसी ओरको मुख करके गुरुको गुरुकी पत्नीको वा उनके पुत्रको अथवा उनकी कन्याको

उद्देश्य करके जो मनुष्य भक्तियुक्त चित्तसे प्रणाम करता है, वह इस लोकमें सिद्ध होता है, इसमें सन्देह नहीं ॥ ३७ ॥

गुरोः स्थानं हि कैलासं तत्र चिन्तामणेर्गृहम् ।
वृक्षालिः कल्पवृक्षालिः लता कल्पलता स्मृता ।
जलखातं स्वर्गगङ्गा सर्वं पुण्यमयं शिवे ॥३८॥
गुरुगेहे स्थिता दास्यो भैरव्यः परिकीर्त्तिताः ।
भृत्यान्भैरवरूपांश्च भावयेन्मतिमान्सदा ॥३९॥
प्र क्षिणं कृतं येन गुरोः स्थानं महेश्वरि ।
प्रदक्षिणीकृता तेन सप्तद्वीपा वसुन्धरा ॥ ४० ॥

गुरुका स्थानही कैलास है, गुरुका गृहही चिन्तामणिका गृह है गुरुकी वृक्षावलीही कल्पवृक्षाली है अर्थात् वहांके वृक्ष कल्पवृक्ष हैं और गुरुजीके घरकी लता कल्पलता हैं. गुरुजीके घरका जल स्वर्गीय गंगा है. अतएव हे शिवे ! गुरुका समस्तही पुण्यमय है. हे महेश्वरि ! मतिमान् मनुष्य विचारते हैं कि. गुरुके घरमें स्थित दासी भैरवीतुल्य और सेवक भैरवरूप हैं । जो गुरुके स्थानकी प्रदक्षिणा करता है वह मनुष्य सप्तद्वीपा पृथ्वीको प्रदक्षिणा करके उसके फलको पाता है ॥ ४० ॥

श्रीदेव्युवाच ।

गुरुः को वा महेशान वद मे करुणामय ।
तत्त्वादधिक एवायं यस्त्वया परिकीर्त्तितः ॥ ४१ ॥

श्री देवीजीने कहा—हे महेशान ! हे करुणामय ! गुरु कौन हैं ? उसका स्वरूप मुझसे कहो, आपने तत्त्वज्ञानसेभी गुरुको अधिक कहा है अतएव इसका विशेष विवरण सुननेकी मेरी इच्छा है ।॥ ४१ ॥

ईश्वर उवाच ।

आदिनाथो महादेवि महाकालो हि यः स्मृतः ।
गुरुः स एवं देवेशि सर्वमन्त्रेऽधुना परः ॥ ४२ ॥

शैवे शाक्ते वैष्णवे च गाणपत्ये तथैन्दवे ।
महाशैवे च सौरे च स गुरुर्नात्र संशय ।
मन्त्रवक्ता स एव स्यान्नापरः परमेश्वरि ॥ ४३ ॥

ईश्वर बोले–हे देवेशि ! हे महादेवि ! जो आदिनाथ महाकाल हैं, वही इस समय परम गुरु हैं. शैव शाक्त, वैष्णव, गाणपत्य, ऐन्दव, महाशैव सौरादि मंत्रमें वही मंत्रवक्ता है, अपर गुरु कोई नहीं हैं, इसमें सन्देह नहीं ॥ ४२ ॥ ४३ ॥

मन्त्रप्रदानकाले हि मानुषो नगनन्दिनि ।
अधिष्ठानं भवेत्तस्य महाकालस्य शाङ्करि ॥
देवि ह्यमानुषी चेयं गुरुता नात्र संशयः ॥ ४४ ॥

हे परमेश्वरी . हे पर्वतनन्दिनी ! मन्त्र देनेके समय वही मानुषरूपसे मंत्र देते हैं. हे शांकरि ! उस समय उन महाकालकाही अधिष्ठान होता है, इस कारण हे देवि ! गुरुके कर्मको अमानुष जाने । इसमें सन्देह नहीं ॥ ४४ ॥

मन्त्रदाता शिरःपद्मे यज्ज्ञानं कुरुते गुरुः ।
तज्ज्ञानं कुरुते देवि शिष्योयं शीर्षपङ्कजे ॥ ४५ ॥

शिवस्वरूप मन्त्रदाता गुरु शिरोरूपपद्ममें जिस प्रकार ज्ञान करते हैं हे देवि ! शिष्यभी निज शीर्षकमलमें उसीप्रकार ज्ञान करते हैं ॥ ४५ ॥

अतएव महेशानि एक एव गुरुः स्मृतः ।
अधिष्ठानं भवेत्तस्य मानुषस्य महेश्वरि ।
माहात्म्यं कीर्तितं तस्य सर्वशास्त्रेषु शाङ्करि ॥४६॥

अतएव हे महेशानि ! गुरुकोही एकमात्र प्रधान जानना चाहिये । हे महेश्वरि ! मंत्र देनेके समय उन अमानुष देवका अधिष्ठान होता है हे शाङ्करि ! उन गुरुका माहात्म्य सब शास्त्रोंमें कहा गया है ॥ ४६ ॥

विशेषमनुवक्ष्यामि माहात्म्यं गुरुगोचरम् ।
पशुमन्त्रप्रदाने तु मर्यादा दशपौरुषी ॥ ४७ ॥

मैंने तुम्हारे प्रति गुरुका माहात्म्य विशेषरूपसे वर्णन किया है, पशुमं देनेमें गुरुकी दशपौरुषी मर्यादा है ॥ ४७ ॥

वीरमन्त्रप्रदाने तु पञ्चविंशतिपौरुषी ।
महाविद्यासु सर्वासु पञ्चाशत्पौरुषी मता ॥ ४८ ॥

वीरमंत्र देनेमें पचीस पौरुषी और सर्व महाविद्यामंत्र देनेमें पचा पौरुषी मर्यादा है ॥ ४८ ॥

ब्रह्मयोगप्रदाने तु मर्यादा शतपौरुषी ।
ब्रह्मयोगो महादेवि भेरुण्डायां प्रकीर्तितः ॥ ४९ ॥

ब्रह्मयोग देनेमें शतपौरुषी मर्यादा जाननी चाहिये । हे महादेवे भेरुण्डातन्त्रमें ब्रह्मयोग कहागया है ॥ ४९ ॥

गुरुपादोदकं पुण्यं सर्वतीर्थावगाहनात् ।
सर्वतीर्थावगाहे तु यत्फलं प्राप्नुयान्नरः ॥ ५० ॥
तत्फलं प्राप्नुयान्मर्त्यो पादोदककणाद्गुरोः ।
स स्नातः सर्वतीर्थेषु योऽभिषेकं ततश्चरेत ॥५१॥

सब तीर्थोंसे स्नान करनेसे जो पुण्य होता है, गुरुका चरणामृत पीने भी वही पुण्य होता है. सर्व तीर्थोंमें स्नान करके मनुष्य जो फल पात है गुरुके पादोदकका कणमात्र पीनेसेभी वही फल प्राप्त होता है, ज मनुष्य गुरुके पादोदक ( चरणामृत ) में स्नान करता है, उसको ए कालमेंही सर्व तीर्थोंमें स्नान करनेका फल मिलता है ॥ ५० ॥ ५१ ॥

पीतं पूतञ्च कुरुते सर्वपापेभ्य एव हि ।
विशेषतो महामाये तत्क्षणाच्छिवतां व्रजेत् ॥५२॥

पान करनेपर संपूर्ण पापोंसे छूटकर पवित्र होता है । हे महामाये ! विशेषकर इस पादोदक पीनेके फलसे वह तत्काल शिवका स्वरूपलाभ करता है ॥ ५२ ॥

गुरोः पादरजो मूर्ध्नि धारयेद्यस्तु मानवः ।
सर्वपापविनिर्मुक्तः स शिवो नात्र संशयः ॥५३॥

जो मनुष्य अपने मस्तकमें गुरुके चरणकमलोंकी धूरि धारण करताहै वह सब पापोंसे छूटकर शिवके तुल्य होता है इसमें सन्देह नहीं ॥५३॥

तेनैव रजसा देवि तिलकं यस्तु कारयेत् ।
चतुर्भुजो न सन्देहः स वैकुण्ठपतिर्भवेत् ॥ ५४ ॥

हे देवि ! उस पदरजसे जो तिलक करता है वह चतुर्भुज होकर वैकुण्ठपति होता है इसमें सन्देह नहीं ॥ ५४ ॥

तद्रजो भक्षितं येन एकस्मिन्दिवसेऽपि च ।
कोटियज्ञोद्भवं पुण्यं लभते नात्र संशयः ॥ ५५ ॥

जो मनुष्य एक दिनभी गुरुकी पदरज भोजन करता है वह करोड महायज्ञ करनेके पुण्यको पाता है इसमें सन्देह नहीं ॥ ५५ ॥

इति ते कथितं देवि रहस्यं गुरुगोचरम् ।
गोपनीयं प्रयत्नेन स्वकीयं कुलपौरुषम् ॥ ५६ ॥

हे देवि ! यह मैंने तुमसे गुरुका रहस्य कहा स्वकीय कुलपौरुष स्वरूप इस गुरुतत्त्वको परमयत्नसहित गुप्त रक्खे ॥ ५६ ॥

इति सर्वतन्त्रोत्तमे श्रीयोगिनीतन्त्रे देवीश्वरसम्वादे
भाषाटीकायां चतुर्विंशतिसाहस्रे
प्रथमः पटलः ॥ १ ॥

श्रीदेव्युवाच ।

**परमानन्दसन्दोह चराचरजगद्गुरो ।**
**श्रुतं ते गुरुमाहात्म्यं गुह्याद्गुह्यतरं हि यत् ॥ १ ॥**

श्रीदेवी बोलीं—हे परमानन्दसन्दोह ! हे चराचर जगद्गुरो महादेव ! आपसे मैंने गुह्यसे भी गुह्यतम गुरुका माहात्म्य सुना ॥ १ ॥

**अहञ्च श्रोतुमिच्छामि कालीं सकलतारिणीम् ।**
**कथिता सा महाविद्या सिद्धिविद्या च यामले ॥ २ ॥**

हे देवे ! अब मैं अखिलतारणी कालिकाविद्याका विषय सुननेकी अभिलाषा करती हूं, उस महाविद्या और सिद्धविद्याका विषय यामलतन्त्रमें कहागया है ॥ २ ॥

**महामहाब्रह्मविद्यां चामुण्डातन्त्रगोचराम् ।**
**आज्ञापय महाकालीरहस्यं कृपया शिव ॥ ३ ॥**

तन्त्रशास्त्रमें महामहा ब्रह्मविद्या और चामुण्डाका विषय वर्णित हुआ है, हे महादेव ! मेरे प्रति करुणा प्रकाश करके यह कालीरहस्य वर्णन कीजिये ॥ ३ ॥

ईश्वर उवाच ।

**महामहाब्रह्मविद्या परेयं कालिका मता ।**
**यामासाद्य च निर्वाणमुक्तिमेति नराधमः ॥ ४ ॥**

ईश्वर बोले-यह महामहा ब्रह्मविद्याही कालिकाविद्या है, नराधम मनुष्यभी इस विद्याको प्राप्तहोकर निर्वाण मुक्तिलाभ करनेमें समर्थ होता है४॥

**रहस्यं कथ्यते देवि सर्वलोकास्तथैवच ।**
**अस्या उपासकाश्चैव ब्रह्मविष्णुशिवादयः ॥ ५ ॥**

कालिकायाः प्रसादेन सर्वे मुक्त्यादिभागिनः ।
रहस्यस्य सहस्रावृत्त्या जप्त्वा वापि कोटिशः ॥ ६ ॥

हे देवि ! ब्रह्मा, विष्णु और शिवादि सब इन महामहा विद्याके उपासक हैं । हे देवि ! अब रहस्य कहता हूं, समस्त लोकही उपासक होसकते हैं कालिकाके प्रसादसे सभी मुक्ति आदिके भागी होसकते हैं, उस कालिकाविद्याकामंत्र सहस्रवार वा करोडवार जप करे ॥ ५ ॥ ६ ॥

भाग्यवाञ्जायते यस्मात्कालीसाधनतत्परः ।
काली च जगतां माता सर्वशास्त्रेषु निश्चिता ॥ ७ ॥

कालीके साधनमें तत्पर मनुष्य उस पुण्यफलसे भाग्यवान् होता है काली जगत्की माता है यह सब शास्त्रोंमें निश्चित हुआ है ॥ ७ ॥

कालीमन्त्रं जपेद्यो हि कालीपुत्रो न संशयः ॥ ८ ॥

जो मनुष्य कालिकाका मन्त्र जपता है, वह कालीका पुत्र है इसमें सन्देह नहीं ॥ ८ ॥

त्यजसि त्वं परश्चैतत्पुमांसं परमं तथा ।
स्वरूपं त्वं कचित्काले त्यजसि त्वं जगन्मयि ।
कालीविद्यां समासाद्य न त्यक्तुं शक्नुयात्कचित् ॥ ९ ॥

हे जगन्मयि ! कालीमन्त्रपरायण इस परमपुरुषको तुमभी कदाचित् त्याग करसकतीहो और कदाचित् स्वरूपत्वभी त्याग करसकता है, किन्तु कालीविद्या इस पुरुषको प्राप्त होकर कभी त्याग नहीं कर सकती ॥ ९ ॥

गच्छेच्छूद्रस्य शूद्रत्वं ब्राह्मणानां च विप्रता ।
मन्त्रग्रहणमात्रे तु सर्वे शिवसमाः किल ॥ १० ॥

यद्यपि शूद्रकी शूद्रता और ब्राह्मणकी विप्रता चलीजाय, किन्तु कालिकाका मन्त्रग्रहण करते ही मनुष्य शिवके तुल्य होजाता है ॥ १० ॥

वाराणस्यां समासाद्य गङ्गां चैव तथैव ते ।
कालीमंत्रमहादेव सर्वे शिवसमाः किल ॥११॥

यह शूद्र और ब्राह्मण यदि वाराणसी नगरी वा गंगाके तटपर कालीमंत्र ग्रहण करें तो वे सब तत्काल शिवके समान होते हैं ॥ ११ ॥

अपि चेत्त्वत्समा नारी मत्समः पुरुषोऽस्ति चेत् ।
तस्यैव जननी धन्या पिता तस्य सुरोत्तमः ॥१२॥

हे देवि ! यदि तुम्हारे समान नारी और मेरे समान पुरुष हो तो मनुष्यके माता पिता धन्यवादके योग हो सकते हैं ( परन्तु यह सब कालीके मंत्रके रत रहनेसेही होना सम्भव है ) अतएव उसकी माता पृथ्वीमें धन्य और उसका पिता सुरोत्तम होता है ॥ १२ ॥

तस्यैव पितरः स्वर्गं यान्ति यस्मात्सुदुर्लभम् ।
येन भाग्यवशाद्देवि काली सा त्वं समाश्रिता ॥१३॥
अशंसन्तीह पितरो नराणां पुण्यकर्मणाम् ।
यदास्माकं कुले पुत्रः कालीमन्त्रमुपाश्रयेत् ।
तदा मुक्तिपुरीं प्राप्य विरेमिम सदैव हि ॥ १४ ॥

जो मनुष्य भाग्यके वश होकर कालीका आश्रम लेता है, उसके पितर दुर्लभ स्वर्गको प्राप्त करते हैं ॥ १३ ॥ पुण्यकारी मनुष्यके पितर कामना करते रहते हैं कि, हमारे कुलमें पुत्र कब कालीमन्त्रका आश्रय करेगा; जिससे हम मुक्तिको प्राप्त होकर नित्य आनन्द करेंगे ॥ १४ ॥

काली तारा तथा छिन्ना गुरुर्वै भूपतिस्तथा ।
एकरूपेण बोद्धव्या भेदेन नरकं व्रजेत् ॥ १५ ॥

काली तारा और छिन्नमस्तादि अन्यान्य महाविद्या गुरु और भूपति इन सबको ही एकरूप जाने; भेदज्ञान करनेसे नरकमें जाना पडता है ॥ १५ ॥

**ताराशिष्यस्त्यजेत्कालीं कालीशिष्यस्तु तारिणीम् ।**
**छिन्नामहिषमर्दिन्योः कदाचित्पूजनं स्मृतम् ॥१६॥**

किन्तु ताराका शिष्य कालीकी पूजा न करके ताराकीही और कालीका शिष्य ताराकी पूजा न करके कालीकीही पूजा करैं, कभी ( विशेष आवश्यकता होनेपर ) छिन्ना और महिषमर्दनीकी पूजाभी कर सकता है ॥ १६ ॥

**यदि वा पूजयेद्देवि नान्यदेवान्प्रपूजयेत् ।**
**कालीत्वेन च संभाव्य त्वन्यां वा पूजयेच्छिवे ॥१७॥**

हे देवि ! यदि पूजाही करे तो अन्यकी पूजा न करके ताराकी काली-रूपमें और कालीकी तारारूपमें भावना करके अन्यत्र पूजा करनी चाहिये ॥ १७ ॥

**या काली परमा विद्या सैव तारा न संशयः ।**
**एतयोर्भेदभावेन नानामन्त्रा भवन्ति हि ।**
**उक्तं तत्कालिकाकल्पे ताराकल्पे च ते मया ॥१८॥**

जो परमा विद्या काली हैं, वही परमाविद्या तारा हैं, इसमें सन्देह नहीं इन दोनोंके भेदभावसे नाना प्रकारके मंत्र हुए हैं हे देवि ! मैंने तुमसे कालिकाकल्प और तारकल्पमें वह सभी कहे हैं ॥ १८ ॥

श्रीदेव्युवाच ॥

**नानाविधानं देवेश कथयस्व प्रियम्वद ।**
**विशेषतो महादेव रहस्यं जपकर्मणः ॥ १९ ॥**

श्रीपार्वतीजीने कहा—हे देवेश ! हे प्रियम्वद ! आप मुझसे अनेक प्रकारके विधान कहिये । हे महादेव ! विशेष करके मैं जपकर्मका रहस्य सुनना चाहती हूं ॥ १९ ॥

ईश्वर उवाच ।

**वर्णमाला शुभा प्रोक्ता सर्वमन्त्रप्रदीपनी ।**
**तस्याः प्रतिनिधिर्देवि महाशंखमयी शुभा ॥२०॥**

ईश्वर ( महादेव ) बोले—हे देवि ! सब मन्त्रोंकी उद्दीपनकारिणी वर्ण-माला ही कल्याणके दायिनी कहकर शास्त्रमें उक्त हुई है, हे महादेवि ! उस वर्णमालाकी प्रतिनिधि महाशंखमयी माला मंगलदायिनी है ॥ २० ॥

**महाशङ्खा करे यस्य तस्य सिद्धिरदूरतः ।**
**तदभावे वीरवन्द्ये स्फाटिकी सर्वसिद्धिदा ॥२१॥**

जिसके हाथमें महाशंखकी माला है, उसकी सिद्धि निकट ही विद्यमान रहती है, हे वीरवन्द्ये ! उसके अभावमें स्फटिककी मालाको ही सब सिद्धि-योंकी देनेवाली जाने ॥ २१ ॥

**मणिसंख्यां महादेवि मालायाः कथयामि ते ।**
**पञ्चविंशतिभिर्मोक्षं पुष्टिदा सप्तविंशतिः ॥ २२ ॥**

हे महादेवि ! मालाकी मणिसंख्या कहता हूं, सुनो । पंचविंशति (२५) संख्यामें मोक्षलाभ, सप्तविंशति ( २७ ) संख्यामें पुष्टिलाभ ॥ २२ ॥

**त्रिंशद्भिर्धनसिद्धिः स्यात्पञ्चाशन्मन्त्रसिद्धये ।**
**अष्टोत्तरशतैः सर्वा सिद्धिरेव महेश्वरि ॥ २३ ॥**

तीस संख्यामें धनसिद्धि, पचास संख्यामें मन्त्रसिद्धि और हे महेश्वरि ! अष्टोत्तरशत ( १०८ ) संख्यामें सभी कामना सिद्ध होती हैं ॥ २३ ॥

श्रीदेव्युवाच ।

**एतत्साधारणं प्रोक्तं विशेषं कामिनां वद ॥ २४ ॥**

देवी पार्वतीजी बोलीं—हे देव ! यह तो साधारण ही कहा, कामोज-नोंके पक्षमें विशेष करके कहो ॥ २४ ॥

श्रीशिव उवाच ।

**दन्तमाला जपे कार्या गले धार्या नृभिः शुभा ।**
**दशनैर्यदि कर्त्तव्या मन्त्रसंख्या तथा प्रिये ॥२५॥**

सर्वसिद्धिप्रदा माला राजदन्तेन मेरुणा ।
अन्यत्रापि च देवेशि मेरुत्वेनैवमादिशेत् ॥ २६ ॥

श्रीमहादेवजी बोले—हे प्रिये ! जपविषयमें दन्तमाला ही कर्तव्य है, उसको गलेमें धारण करनेसे वह शुभसाधिनी होती है, यदि दशनद्वारा मन्त्रसंख्या कर्त्तव्य हो ॥ २५ ॥ तो राजदन्तको मेरु करनेसे उस मालाके द्वारा सब कामना सिद्ध होती है । हे देवि ! अन्य मालाओंमें भी मेरुके स्थलमें यह राजदन्त श्रेष्ठ है ॥ २६ ॥

सङ्कल्पवाक्ये या संख्या संख्या तु जपहोमयोः ।
तां शृणुष्व महेशानि क्रमेण कथयामि ते ॥ २७ ॥

हे महेश्वरि ! संकलपवाक्य एवं जप और होममें जो संख्या है, वह क्रमसे कहता हूं सुनो ॥ २७ ॥

शतं सहस्रमयुतं लक्षं कोटिस्तथैव च ।
सर्वत्र परिसंख्येयमविशेषं महेश्वरि ॥ २८ ॥
विशेषे तु महेशानि विशेषं त्वाचरेत्क्वचित् ।
शतादिप्रतिसंख्यायामष्टौ तत्राधिकं जपेत् ॥२९॥

हे महेशानि ! शत, सहस्र, अयुत, ( दशसहस्र ) लक्ष, और कोटि सर्वत्र यही संख्या निरूपित है कहीं भी विशेष नहीं है ॥२८॥ हे देवि ! जपविषयमें कहीं विशप यही है कि, शतादि संख्यामें अष्ट संख्या अधिक अधिक अर्थात् सौके स्थानमें एकसौ आठ जप करना चाहिये ॥ २९ ॥

आद्यन्तपर्वद्वितयं हित्वा चाष्टकपर्वभिः ।
जपान्ते च तथा मालां शिवे वै धारयेत्ततः ॥ ३० ॥

आदि और अन्त यह दोनों पर्व त्यागकर अष्ट पर्वसे जप करना चाहिये जपके अन्त शिवकी माला धारण करे ॥ ३० ॥

रक्तपुष्पार्घ्यबीजेन घटवाद्यपुरःसरम् ।
देव्यै समर्पयेद्धीमान्फलं तज्जपकर्मणः ॥ ३१ ॥

हे देवि ! बुद्धिमान् पुरुष रक्तपुष्पका अर्घ्य बीज और घटद्वारा बाजा बजाकर जपकार्यका फल देवीको समर्पण करे ॥ ३१ ॥

साङ्गोपाङ्गेन देवेशि रहस्यं जपकर्मणः ।
उक्तं सरस्वतीतन्त्रे तस्माज्जानीहि कामिनी ॥३२॥

हे देवेशि ! जपकर्मका साङ्गोपाङ्ग रहस्य सरस्वतीतंत्रमें कहा है उससे जानना ॥ ३२ ॥

करमालां महेशानि शिवशक्तिक्रमेण च ।
शृणुष्व परमेशानि सर्वमन्त्रप्रसिद्धये ॥ ३३ ॥

हे महेशानि ! हे परमेश्वरि ! सर्व मंत्रसिद्धिके निमित्त शिवशक्तिके क्रमसे करमालाका विषय सुनो ॥ ३३ ॥

अनामामध्यमारभ्य कनिष्ठादिक्रमेण च ।
तत्पार्श्वमूलपर्यन्तं प्रजपेद्दशपर्वभिः ॥ ३४ ॥

अनामिकाके मध्यपर्वसे आरंभ करके कनिष्ठादि अंगुलियोंके क्रमसे तर्जनीके मूलपर्यंत दश पर्वद्वारा जप करे ॥ ३४ ॥

मध्यमामूलतोवापि मेरुत्वेन समाचरेत् ।
अष्टोत्तरं जपेदेवि आद्यन्तद्वितयं त्यजेत् ।
शिवमाला समाख्याता शक्तिमालां शृणुष्व मे ॥३५॥

मध्यमाके मूलपर्वको मेरुरूपमें विचारे । हे देवि ! अष्टोत्तर जपकालमें आद्य और अन्तमें यह दो त्याग दे यह शिवमाला कही अब शक्तिमाला सुनो ॥ ३५ ॥

अनामामध्यमारभ्य कनिष्ठादिक्रमेण च ।
तर्जनीमूलपर्य्यन्तं प्रजपेद्दशपर्वसु ॥ ३६ ॥

अनामिकाके मध्यपर्वसे आरंभ करके कनिष्ठादिक्रमसे तर्जनीके मूल पर्य्यंत दशपर्वद्वारा जप करे ॥ ३६ ॥

मध्यमाद्वितयं पर्व तर्ज्जन्याः परमेश्वरि ।
मेरुं जानीहि देवेशि तद्द्वयं न स्पृशेत्क्वचित् ॥३७॥

हे परमेश्वरि ! मध्यमाके दोनों पर्वको तर्ज्जनीका मेरु जानना चाहिये इस कारण उन दोनोंको स्पर्श न करे ॥ ३७ ॥

अष्टोत्तरजपे पर्व आद्यंतं द्वितयं त्यजेत् ।
नित्यं जपं करे कुर्यान्न तु काम्यं कदाचन ।
काम्यं चापि करे कुर्यान्मालाभावे च मत्प्रिये ॥३८॥

अष्टोत्तरजपकालमें आद्य और अन्त पर्वको त्याग दे, नित्य जपको ही करमालाद्वारा करना उचित है, किन्तु काम्यजप करना उचित नहीं है । हे प्रिये ! मालाके अभावमें काम्य जप करलेनेमें भी हानि नहीं है ॥३८॥

नित्यकर्मान्वितो जापो नित्यजापः स ईरितः ।
स्नानं च तर्पणं होमो बलिस्तृप्तिश्च नित्यतः ॥३९॥

नित्यकर्ममें जो जप करना चाहिये, वही नित्यजप कहाता है स्नान. तर्पण, होम, बलि और तृप्ति यह सब नित्यकर्ममें गिने गये हैं ॥ ३९ ॥

अनुलोमविलोमाभ्यां सर्वमालासु संजपेत् ।
केवलंचानुलोमेन प्रजपेत्करमालया ॥ ४० ॥

सब मालाओंमें अनुलोम और विलोमद्वारा जप करना चाहिये कर मालासे केवल अनुलोमकेही क्रमानुसार जप करे ॥ ४० ॥

पुंमन्त्रं प्रजपेद्देवि शिवसम्भवमालया ।
शक्तिमंत्रं जपेद्देवि शक्तिसम्भवमालया ॥ ४१ ॥

हे देवि ! शिवमालाद्वारा पुंमंत्रजप और शक्तिमालाद्वारा शक्तिमंत्र जपना चाहिये ॥ ४१ ॥

चंद्रमंत्रं जपेद्देवि तथैवं वेदमातरम् ।
सावित्रीं प्रजपेद्देवि करेण शिवमालया ॥ ४२ ॥
चन्द्रमन्त्रं जपेद्देवि कराद्वा शक्तिमालया ।
सावित्रीजपने शस्ता सर्वदा करमालिका ॥
स्फाटिकी मौक्तिकी कौशी शस्ता स्याच्छंखसम्भवा ४३

हे देवि ! चन्द्रमंत्र और वेदमाता सावित्रीका मंत्र करद्वारा जपे और शिवमालासे सावित्रीके मंत्रका लप और करद्वारा तथा शक्ति मालासे चन्द्रका जपे । सावित्रीके मंत्र जपनेमें करमाला अथवा स्फटिकनिर्मित मोतियोंकी कौशी अर्थात् कुशनिर्मित और शंखनिर्मित मालाभी श्रेष्ठ है ॥ ४२ ॥ ४३ ॥

वैष्णवे तुलसीमाला गजदन्तैर्गणेश्वरे ।
त्रिपुराजपने शस्ता रुद्राक्षै रक्तचन्दनैः ॥ ४४ ॥

वैष्णवमंत्रके जपनेमें तुलसीकी माला और गणेशजीका मंत्र जपनेमें गजदन्तरचित माला श्रेष्ठ है रुद्राक्ष और रक्तचन्दननिर्मित माला त्रिपुरा देवीके जपमें उत्तम है ॥ ४४ ॥

श्मशानोद्भवधत्तूरबीजैर्धूमावतीजपे ।
करपर्वसमुद्भूतनाड्या संप्रार्थिता सती ॥ ४५ ॥

और धूमावतीका मंत्र जपनेमें श्मशानोत्पन्न धतूरेकी माला श्रेष्ठ होती है हे महेश्वरि ! करपर्वनिर्मित माला नाडीद्वारा गूंथी जाकर ॥ ४५ ॥

शस्ता च बगलामुख्याः सत्यं सत्यं महेश्वरि ।
असङ्कल्प्यतव सत्यं स्यान्न्यूनाधिकमथापिवा ।
न सम्यकफलभाग्भूयात्तस्मान्नियममाचरेत् ॥४६॥

बगलामुखीके मंत्र जपनेमें श्रेष्ठ होती है. हे देवि ! यह मैंने तुमसे सत्य ही कहा है । बिना संकल्प किये जो जप कियाजाताहै अथवा नियमसे

कम वा अधिक जो जप कियाजाता है. तो उससे सम्यक् प्रकार फलका भागी नहीं होता. इस कारण नियम बाँधकर जप करे ॥ ४६ ॥

**ताम्रपात्रं सदूर्वञ्च सतिलं जलपूरितम् ॥ ४७ ॥**
**सकुशं सफलं देवि गृहीत्वाचम्य कल्पतः ।**
**अभ्यर्च्य च शिरःपद्मे श्रीगुरुं करुणामयम् ॥४८॥**
**यक्षाशावदनो वापि देवेन्द्राशामुखोऽपि वा ।**
**मासं पक्षं तिथिञ्चैव देवपर्वादिकं तथा ॥ ४९ ॥**
**आद्यन्तकालमुच्चार्य गोत्रं नाम च कामिनाम् ।**
**कर्मण्यद्य करिष्येऽहमैशान्यामुत्सृजेत्पयः ॥५०॥**

सतिल, सदूर्वादल, जलपूरित, सकुश और फलसहित ताम्रपात्र ग्रहणपूर्वक विधिके अनुसार आचमन और शिरःपद्ममें करुणामय गुरुकी अर्चना करके कौवेरी अर्थात् उत्तरदिशामें वा देवेन्द्राशा अर्थात् पूर्व दिशामें मुख करके मास, पक्ष, तिथि और देवपर्वादि एवं आद्यन्त काल और यजमानका गोत्र तथा नाम उच्चारणपूर्वक " मैं क्रिया जप, करूंगा " यह कहकर ईशानकोणमें जल छोड़दे ॥ ४७ ॥ ४८ ॥ ४९ ॥ ५० ॥

**चान्द्रः सौरस्तु सर्वत्र चान्द्रः स्यात्तिथिचोदने ।**
**चान्द्रोऽपि मुख्यः सर्वत्र गौणस्तु क्रूरकर्मणि ॥५१॥**

चान्द्र और सौरकाल सर्वत्र ही प्रशस्त है, किन्तु तिथिनिर्णयमें चान्द्रकाल प्रशस्त है चान्द्रकाल भी सर्वत्र मुख्य है, किन्तु क्रूरकर्ममें गौण है ॥ ५१ ॥

**ऋणदाने तथा दाने प्रौष्ठपद्यादिषु प्रिये ।**
**मासो नाक्षत्रिकः प्रोक्तः सावनो वर्षपर्वणि ॥ ५२ ॥**

ऋणदान और दानमें तथा प्रौष्ठपद्यादिमें नाक्षत्रिक अर्थात् नक्षत्रसे होनेवाला मास उक्त होता है सावनमास वर्षपर्वमें उक्त होता है ॥५२॥

एवं युगे युगे प्रोक्तः कलौ सारस्तु सर्वतः ।
सौरे मासि शुभा दीक्षा न चान्द्रे न च तारके ॥५३॥
न सावनो महेशानि यस्मात्सा विफला भवेत् ।
क्रियावती वेदमयी चान्द्रमासेऽपि शस्यते ॥ ५४ ॥

इस प्रकार युगयुगमें उक्त होता है, कलियुगमें सर्वत्र ही सौरमास उक्त होताहै, सौरमासमें दीक्षा कल्याणदायिनी होतीहै. चान्द्र वा नाक्षत्रिक अथवा सावन मासमें दीक्षाका विधान नहीं है । क्योंकि इन सब मासोंमें दीक्षाग्रहणसे कुछ फल नहीं होता, वेदमयी क्रिया चान्द्रमासमें भी श्रेष्ठ है ५३॥५४

शुक्लपक्षे शुभं सर्वमशुभं च सितेतरे ।
प्रातःकालं समारभ्य यावन्मध्यदिनं रवेः ।
तावत्कर्माणि कुर्वीत यः सम्यक्फलमीहते ॥ ५५ ॥

शुक्लपक्ष सर्वत्र ही शुभ है और कृष्णपक्षको सर्वत्र अशुभ जाने । जो सम्यक् प्रकार फलकी कामना करे, वह प्रातःकालसे आरंभ करके मध्याह्नपर्यन्त सब कार्य करे ॥ ५५ ॥

क्रूरकर्माणि कुर्वीत शेषेऽपि परमेश्वरि ।
गते तु प्रथमे यामे तृतीयप्रहरावधि ॥ ५६ ॥

हे परमेश्वरि ! क्रूरकर्म शेषमें भी करनेसे कोई हानि नहीं है, प्रथम प्रहर गत होनेपर तृतीययामपर्यन्त ॥ ५६ ॥

कालो नक्तं जपस्योक्तः पूजाकालमितः शृणु ॥
अर्द्धयामे गते नक्तमर्द्धयामे स्थिते सदा ।
पूजाकालो भवेद्यामश्चतुर्वर्गप्रदः सदा ॥ ५७ ॥
श्लिष्टे द्वे घटिके ये तु रात्रेर्मध्यमयामयोः ।
सा महारात्रिरुद्दिष्टा तत्कृतंकर्म चाक्षयम् ॥ ५८ ॥

**यद्यज्जप्तं हुतं यद्यत्कृतं वा मोक्षसाधनम् ।**
**तत्सर्वमक्षयं याति तथानन्त्याय कल्पते ॥ ५९ ॥**

जपका प्रशस्त काल कहा, अब पूजाका समय सुनो । रात्रिका अर्द्धयाम बीतनेपर अर्द्धयाम स्थितिपर्यन्त पूजाका काल है, इस कालमें पूजा करनेसे चतुर्वर्ग ( धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष ) प्राप्त होता है, इसमें सन्देह नहीं । रात्रिके मध्ययामकी जो दो घड़ी शेष रहती हैं, उन्हींको महारात्रि कहते हैं, महारात्रिमें जो कर्म किया जाता है, वही मोक्षदायक होता है । वही सब फल अक्षय होता है और अनन्त पुण्यफलप्रदान कर सकत है ॥ ५७ ॥ ५८ ॥ ५९ ॥

**न नक्तो वैष्णवे सौरे महासौरे च पैतृके ।**
**मध्याह्नं च विना देवि शशाङ्कग्रहणाद्विना ।**
**दीक्षा कार्या प्रयत्नेन शुक्लपक्षाविभेदतः ॥ ६० ॥**

वैष्णवकर्म, सौरकर्म, महासौर और पैतृक कर्म रात्रिकालमें करना उचित नहीं है, हे देवि ! मध्याह्नके अतिरिक्त, चन्द्रग्रहणके अतिरिक्त शुक्ल और कृष्णपक्षके भेदमें यत्नसहित दीक्षा कार्य करे ॥ ६० ॥

**मुक्तिकामः कृष्णपक्षे भुक्तिकामः सिते तथा ।**
**भूतिकामेन कर्त्तव्यः कृष्णस्थात्पञ्चमीदिनात् ॥६१॥**

मुक्तिकी कामना करनेवाला मनुष्य कृष्णपक्षमें और भोगकी अभिलाषा करनेवाला मनुष्य शुक्लपक्षमें तथा ऐश्वर्यकी इच्छा करनेवाला मनुष्य कृष्णपक्षकी पंचमीके दिनसे आरंभ करके कार्य करे ॥ ६१ ॥

**शुभकाले शुभं कुर्यादशुभं चापि दुःखितः ।**
**उपरागे महातीर्थे कालदोषो न विद्यते ॥ ६२ ॥**

शुभकालमें कार्य करनेसे समस्तही शुभ होता है आतुर मनुष्य अशुभ कालमें भी कर्म करे ग्रहणकाल और महातीर्थमें कालदोष नहीं माना जाता ॥ ६२ ॥

**वाराणस्यां विशेषेण सर्वदा सर्वमाचरेत् ।**
**सदा कृतयुगं तत्र सर्वदा चोत्तरायणम् ॥ ६३ ॥**

विशेष करके वाराणसीमें सदाही सब कर्मोंका अनुष्ठान करे । वहां सदाही सत्ययुग और सदाही उत्तरायण है ॥ ६३ ॥

**अविशेषो दिवा रात्रौ सन्ध्यायां च महानिशि ।**
**प्रत्यक्षं दृश्यते वह्नौ मूर्त्या वर्त्ते पुनः शिवे ।**
**काश्याञ्च नोदेति कदा सिद्धियोगो वरानने ॥ ६४ ॥**

विशेषतः दिन रात्रि और संध्या तथा महानिशा इन सबको वहां अविशेष अर्थात् समानरीतिसे पुण्यदायक जाने । हे शिवे ! वहां वह्निमें मूर्त्यावर्त्त प्रत्यक्ष दिखाई देता है. हे वरानने ! काशीमें कब सिद्धियोग उदय नहीं होता । अर्थात् काशीमें सदैव सिद्धियोग रहता है ॥ ६४ ॥

**द्वित्रिभ्यां क्रोशतः काशी पञ्चक्रोशीभवान्तरे ।**
**आयामे विस्तरे देवि नित्येयं नित्यदा शुभा ॥६५॥**

दो तीन कोशव्यापी काशीका अवस्थान और भावान्तरमें पंचकोशी याने । हे देवि ! दीर्घ और विस्तारमें यह काशी नित्या और नित्यकाल शुभदायिनी है ॥ ६५ ॥

**इयं निर्वाणनगरी परंज्योतिर्मयी शिवे ।**
**ब्रह्मांडं स्थापयेत्तत्र सकूटं वस्तु मानवम् ॥ ६६ ॥**

हे शिवे । यह काशी निर्वाणनगरी और परमज्योतिर्मयी है इसमें कूटवस्तु और मनुष्यके सहित ब्रह्माण्ड स्थापित है ॥ ६६ ॥

**यत्र भ्रमणतो देवि ना निर्वाणमवाप्नुयात् ।**
**सर्वस्वेनापि कर्त्तव्यं वाराणस्यां द्विजार्पणम् ॥ ६७ ॥**

इसमें भ्रमण करनेसे मनुष्य निर्वाणमुक्ति पाता है, वाराणसीमें सर्वस्व दान करके भी ब्राह्मणको संतुष्ट करना चाहिये ॥ ६७ ॥

वाराणस्यां द्विजे दानं ब्रह्मयोगे रतिस्तथा ।
निष्कामकर्मबन्धश्च सर्वं निर्वाणकारणम् ॥ ६८ ॥

वाराणसीमें ब्राह्मणको दान, ब्रह्मयोगमें प्रीति, और निष्कामकर्म, यह सब निर्वाण मुक्तिके कारण हैं ॥ ६८ ॥

गंगादिमुक्तिक्षेत्रादौ ज्ञानादेर्योगतस्तथा ।
मृतं पूतं नयेत्काशी मुक्तिं मदुपदेशतः ॥ ६९ ॥
न वासोऽन्यत्र मे यस्मान्न मुक्तिः काशिकां विना ।
तत्र यद्यत्कृतं कर्म तदनन्तफलप्रदम् ॥ ७० ॥

गंगादि मोक्षप्रद क्षेत्रादिमें ज्ञानादियोगसे मुक्ति होती है, किन्तु मेरे उपदेशसे काशी मरे मनुष्यको भी पवित्र करके मुक्तिप्रदान करती है काशीमें मेरा वास है, काशीके अतिरिक्त कोईभी मुक्ति देनेमें समर्थ नहीं है, उसमें जो जो कर्म किये जातेहैं,उनसे अनन्तफल प्राप्त हो सकता है ॥ ६९ ॥ ७० ॥

अक्षयं हि भवेत्सर्वं दृढां सिद्धिमवाप्नुयात् ।
तत्र सांयोगिकं पुण्यं तत्र चैव विमुच्यते ॥ ७१ ॥
तत्राहं तत्त्वरूपेण पुष्णामि त्वन्यथा नहि ।
स्वल्पत्वे तिथिकालस्य क्रियाकालगतिर्भवेत ॥
काले खलु समारभ्य त्वकालेऽपि समापयेत् ॥ ७२ ॥

काशीमें किये सभी कर्म अक्षय होते हैं काशीमेंही दृढा सिद्धि प्राप्त होती है, हे शिवे ! उसीस्थानमें संयोगिक पुण्य, उसीस्थानमें मुक्ति और उसीस्थानमें मैं तद्ब्रह्मस्वरूपमें पुष्ट होता हूं, इसमें अन्यथा नहीं है, यदि तिथिकाल स्वल्प हो और इस कारण क्रियाकाल बीतजाय तो कालमें आरंभ करके अकालमें समापन करनेसे उसमें दोषका स्पर्श नहीं होता ॥ ७१ ॥ ॥ ७२ ॥

